# दो शब्द

हिन्दी-साहित्य आज अपनी उन्नततम अवस्था में पहुँच गया और यह आवश्यक है कि इनकी भिन्न भिन्न प्रवृत्तियों पर विश्लेषणात्म गवेषणात्मक और विवेचनात्मक अध्ययन से पूर्ण पुस्तकें लिखी जा प्रस्तुत पुस्तक में हिन्दी-साहित्य के प्रमुख अंग राम-भक्ति-काव्य इसी दृष्टि से विचार किया गया है।

हिन्दी साहित्य में रामभक्ति की कविता का जो प्रवाह तुलसीद के समय से आरम्भ हुआ वह आज भी वेग से प्रवाहित हो रहा किन किन अवस्थाओं में होकर यह धारा प्रवाहित हुई इसी का इस वर्णन है। अपने इस अध्यवसाय में कहां तक सफल हुआ हूँ इस निर्णय तो सहृदय विद्वान् ही करेंगे।

इस प्रयत्न में मुझे जिन लेखकों की पुस्तकों और जिन व्यक्ति से सहायता मिली है उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करना मैं अपना कर्त समझता हूँ। श्री उदयशंकर भट्ट ने समय समय पर अपनी सम्म देकर और इसकी भूमिका लिखकर जो अनुग्रह किया है उसके लि आभारी हूँ।

लाहौर,
गंगा दशहरा सं० १९९८ वि०

अनन्त 'मराल'

—:o:—

# निवेदन

वीणा की झंकृति से उर में
उमड़ा करता स्वर का सिन्धु।
मां वाणी के कर पल्लव में
सश्रद्ध समर्पित हैं ये बिन्दु॥

'मराल'

# विषय-सूची

# भूमिका

साहित्य जीवन का प्रतिबिम्ब है, उसमें समाज और व्यक्ति; काल और गति, उत्थान और पतन, धर्म और श्रद्धा, राजनीति और कूटनीति सभी कुछ परिलक्षित होता है। जीवन के साथ मरण भी, शैशव के साथ यौवन भी, जरा के साथ असहाय अवस्था भी सब कुछ जैसे अपने आप शीशे में परछाईं की तरह चमकने लगता है। वह काल की झुर्रियों के साथ मनुष्य के आत्म-विश्वास को भी दिखाता है। संस्कृति उस जीवन में वेश की तरह आती है; आत्म-विश्वास, धारणाएँ भावनाएँ, प्रेम उस साहित्य में अपने आप प्रतिमूर्त होते जाते हैं। आदर्श, यथार्थ दोनों का रूप कल्पना के पंखों से मढ़ा जाकर अभिव्यक्त होता है। मनुष्य के अन्तःकरण की प्रवृत्तियाँ साहित्य में विकसित होकर इतिहास बनती हैं। यहीं से समाज के निर्माण का कार्य प्रारम्भ होता है। हम व्यक्ति का, समाज का प्राण साहित्य में भर कर उसे अनुप्राणित करते हैं, किन्तु साहित्य छान-बीन कर कूड़ा-कर्कट फेंक कर शुद्धानुभूति द्वारा, कला के उत्कर्ष के द्वारा हमें अपनी ओर आकृष्ट करके हमारा अंग बन जाता है। जीवित प्राणियों का प्राण साहित्य जहाँ उनसे लेता है वहाँ उन्हें देता भी है। यही क्रम बहुत काल से चला आ रहा है। जहाँ साहित्य का रूप, उसकी धारणा आदर्श की ओर झुकी रहती है, वहाँ वह सार्वजनिक जीवन का प्रतिबिम्ब न रह कर हमारी अनुकरणकारिता की ग्राह्य शक्ति से समुर्वरित होता है। हम उसके पीछे चलते हैं वह हमारा पथदर्शक होता है। हम समझते हैं इस प्रकार हम एक लक्ष्य पर पहुँच जाँयगे। एक ऐसे स्थान पर पहुँच जायँगे जहाँ जाकर हमें पीछे न लौटना होगा। वहाँ हमारा मनस्तोष होगा, आत्म-तृप्ति होगी। वहाँ हम जीवन का वास्तविक आनंद उठा सकेंगे।

इस विचार में भ्रान्ति भी हो सकती है परन्तु यह निश्चय है जिस पुस्तक की भूमिका लिखने के लिये आज मुझ से कहा गया है उसकी वास्तविक धारणा यही थी। उसकी प्रेरणा हमारे समाज के कल्याण की, व्यक्ति के उत्थान की भावना को लेकर आई थी। हमने उसमें जीवन की निराशा में आशा का एकमात्र दीप-प्रकाश देखा। उसी के सहारे हमारे देश के मुमूर्षु प्राणों ने आलोकित पथ पाया।

हिन्दी-साहित्य का सुविशाल प्रासाद जिन नींवों पर खड़ा किया गया है राम-

भक्ति शाखा का उसमें बहुत गहरा स्थान है। यदि कृष्णाश्रयी शाखा में शुद्ध और अशुद्ध शृंगारमयी हिन्दी कविता का चरम विकास है तो रामभक्ति शाखा को प्रसाद गुण युक्त हिन्दू जीवन का प्राण कहना चाहिये। वस्तुतः उसने कला के साथ हमें जीवन भी दिया है। वैसे तो मैं कला को शुद्ध, सोलहो आने शुद्ध मानता हूँ परन्तु इसका अर्थ यह नहीं है वह हमें विनाश की ओर ले जाय। कला यदि वास्तविक कला है तो विनाश उसका ध्येय नहीं हो सकता। वह तो हमारे कलाकार के पवित्र प्राणों का चरम निष्कर्ष है जिसमें जीवन की अनुभूति है, उसका विकास है। 'कला अमृत है' जो सदा शुद्ध रहती है और अधिकारी के हाथों में पड़ने पर अमृत ही सिद्ध होती है। साहित्य, सत्साहित्य उसी से बनता है जो स्थायी रहता है। विश्व में जिन साहित्यकारों ने अपनी कला को शुद्ध रख कर, उसे अछूता रहने देकर, वासना का पुट न चढ़ाकर उसे जगत को दिया है वे विश्ववंद्य कलाकार थोड़े हैं। उनकी ऐसी रचनाएँ स्थायी हैं। पुष्प प्रकृति की कला का श्रेष्ठ विकास है, वह अधिकारी भेद से मूर्ति पर चढ़ाया जाकर हृदय में पवित्रता भरता है, विलासी के हाथों में पड़कर उसे कामातुर भी बनाता है। पुष्प इसी लिये खराब नहीं हो सकता कि उसने संसार में विलासिता की वृद्धि की है। वह तो जैसे प्रकृति के जीवन एवं उसकी जागृति का प्रतीक है वैसे ही मनुष्य का भी जीवन है। उसके हृदय में आनंद, आह्लाद भरने का एक साधन भी।

अस्तु, यह तो मैं नहीं कहता कि रामभक्ति के ऊपर लिखने वाले सभी कवियों की कला वैसे ही शुद्ध है जिसका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है परन्तु इतना निश्चय है कि उससे हिन्दुओं को सात्विक जीवन अवश्य प्राप्त हुआ है। उसके प्राण प्रतिष्ठाकार तुलसीदास के द्वारा तो स्पष्ट ही। तुलसीदास उस समय की बीमारी की औषध थे जिस समय उसका प्रादुर्भाव हुआ। अपनी कविता द्वारा तुलसीदास ने निराशा में आशा, साहसहीन में साहस, बीमार में स्फूर्ति प्रदान की।

मैं नहीं कह सकता गोस्वामीजी ने रामचरितमानस-साहित्य का सृजन साहित्य के लिये किया, परन्तु इतना स्पष्ट है कि शुद्ध हृदय, सततसाधना, आत्मविश्वास, आत्मतोष की दृष्टि से लिखा गया उनका वह ग्रन्थ साहित्य की अमूल्य निधि अवश्य बन गया। वस्तुतः साहित्य का सृजन हृदय की जिन उत्कट प्रेरणाओं, तीव्र अनुभूतिओं की अपेक्षा रखता है उन्हीं नियमों में कसा जाकर स्रष्टा तुलसीदास का सृजन भक्तों के लिये वरद होते हुए भी साहित्यिकों का आभरण बन गया।

हम मानते हैं भक्ति भी साहित्य का अंग है। यह तो युग का प्रभाव है कि साहित्य कभी किसी एक भावना से अभिभूत रहता है और कभी दूसरी से। वैदिककाल का साहित्य यज्ञ, कर्मकाण्डप्रधान रहा है। उपनिषद् साहित्य केवल उपासना-प्रधान। दर्शन युग चिन्तन-प्रधान। समाज या उसके विशिष्ट व्यक्तिओं की प्रवृत्तियाँ युग बन कर आती हैं तथा वे व्यक्तिकाल से, समाज से अपनी प्रेरणा प्राप्त करते हैं। उस 'मूड' में लिखा गया साहित्य अपने युग का प्रदर्शन कराता है। हाँ, तो मैं कह रहा था कि तुलसीदास ने जीवन की आवश्यकता को समझ कर उसके रूप मार्ग को बदलने के लिये जो सृजन किया, वह उनकी आत्मदृढ़ता के कारण, लिखने की उत्कट एवं सत्य प्रेरणा के कारण हमारा वास्तविक पथ्य बन गया।

यहाँ रेवरेण्ड ए. ग्रीव्स के रामचरितमानस तथा गोस्वामी तुलसीदास के सम्बन्ध में प्रगट किये विचारों का उल्लेख करना अनुचित न होगा। वे लिखते हैं:—

'अन्य लोगों की भाँति काव्य में भी लोगों की रुचि भिन्न भिन्न हुआ करती है। कुछ पाठकों को कवि बिहारीलाल की रचना विशेष प्रिय मालूम होती है। शब्दयोजना में वे अवश्य ही बड़े प्रवीण हैं, किन्तु उनकी सतसई में इसके अतिरिक्त कौन-से गुण रह जाते हैं? कुछ दूसरे लोगों को सूरदास की कविता बड़ी मनोहर प्रतीत होती है। निश्चय ही न तो कोई मनुष्य उनकी साहित्य-सुन्दरता तथा मनोहरता को लघुता प्रदान कर सकता है और न उनके पदों के माधुर्य में ही सन्देह कर सकता है। इस विषय पर हमें मेकाले की निर्दोष अंग्रेजी के ऊपर कारलाइल के ये उद्गार स्मरण हो आते हैं—'हे कान्तिमयी सरिते! बहती जाओ, (Flow on thou Shining river)।' सूरदास विचित्र फूलों और फलों से भरपूर एक ऊँचे पठार पर स्थित हैं। पर क्या नीचे की समतल भूमि में उनकी सी अभिरामता नहीं आ सकती? यद्यपि उनका स्थान बहुत ऊँचा है तथापि ढालों और शृंगों में भी मनोहरता हो सकती है। महात्मा कबीर जी में अपने ढंग की एक महानता है। सम्भवतः कोई भी कवि इतने कम शब्दों में इतने ऊँचे भाव नहीं भर सकता। संक्षिप्त कथन की शक्ति तथा रूखे ओजपूर्ण पदों के प्रयोग में उनकी कोई समानता नहीं कर सकता। उनके पदों में बहुत से व्यावहारिक सिद्धान्त भरे हैं किन्तु (?) फिर भी तुलसीदास जी और कबीर जी में इतनी समानता नहीं कि तुलना की जा सके।

हिन्दी-साहित्य को उनके कवियों ने समृद्धिशाली बनाया है किन्तु तुलसीदास का स्थान निश्चय ही उन सब में ऊँचा है। अन्य कवियों में तुलसीदास जी की

अपेक्षा कोई विशेष गुण भले ही हो परन्तु तुलसीदास जी में तो अनेक उच्च और महान गुणों का समन्वय है। उनकी रामायण में कैसे वीरत्व और विनयपूर्ण भावों का प्रवाह दीख पड़ता है? ये केवल हमारी प्रशंसा के पात्र नहीं प्रेम के भी हैं और वह प्रेम उन्हें प्राप्त भी हुआ है। इसका ज्वलन्त उदाहरण यही है कि समस्त हिन्दी-साहित्य में ऐसी कोई पुस्तक नहीं, जिसका राजप्रासाद से लेकर एक निर्धन की कुटिया तक इतना अधिक प्रसार हो।'

खेद है ऐसे महान युगनिर्माता के जीवन, उनके जन्म-स्थान के सम्बन्ध में हम अभी तक किसी निर्णय पर नहीं पहुँच पाये हैं।

प्रस्तुत पुस्तक में उसी लोक-कल्याण-कारिणी रामभक्ति शाखा पर, जिसके हिन्दी के आदिम आचार्य गोस्वामी तुलसीदास थे, विचार किया गया है। लेखक ने सभी प्राप्य एवं दुर्लभ मतों का निष्कर्ष निकाल कर मौलिक ढंग से उनकी व्याख्या की है। तथा रामभक्ति के सम्बन्ध में प्रायः सभी कवियों, सन्तों, महात्माओं के जीवन का उल्लेख करते हुए उनकी कविता, कला, उपयोगिता पर विचार किया है। मेरे देखने में अभी तक ऐसी कोई पुस्तक नहीं आई जिसमें इस प्रकार का प्रयत्न हो। रामकाव्य के सम्बन्ध में इस प्रकार का किया गया प्रयत्न निश्चय ही स्तुत्य एवं प्रशंसनीय कहा जायगा।

इस पुस्तक में तुलसीदास, केशव, रीवाँनरेश रघुराजसिंह, विश्वनाथसिंह, भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के पिता गिरधरदास, सखी संप्रदाय के आचार्य जनककिशोरी-शरण, आधुनिक लोकप्रतिनिधि कवि मैथिलीशरण गुप्त तथा कवि अयोध्यासिंह उपाध्याय के ग्रन्थों का निचोड़ लेकर पुस्तक का कलेवर पुष्ट किया गया है।

मुझे विश्वास है रामभक्ति काव्य को एक जगह देखने और पढ़ने की इच्छा वाले पाठकों, छात्रों को इससे लाभ होगा और वे निश्चय ही इस ग्रन्थ में दी गई उपपत्तियों के आधार पर अपनी दृढ़ धारणाएँ बना सकेंगे।

इस ग्रन्थ के लेखक श्री अनंत मराल बड़े अध्यवसायी और प्रतिभावान व्यक्ति हैं मुझे विश्वास है कि उनकी यह कृति हिन्दी-संसार के आदर की वस्तु होगी।

कृष्णागली, लाहौर। उदयशङ्कर भट्ट

# प्रथम अध्याय

## विषय-प्रवेश

मनुष्य समाज में भक्ति की भावना एक स्वाभाविक प्रवृत्ति है। यह प्रवृत्ति सभी देशों और सभी कालों में समान रूप से पाई जाती है। अपनी इसी प्रवृत्ति को कार्यरूप में परिणत करने के लिये जो चेष्टाएँ मनुष्य ने की हैं उन्हीं ने संसार के विभिन्न धर्मों—उपास्य देवताओं और उपासना की प्रणालियों को इतना लोक-प्रिय बनाया है।

भारतवर्ष में विष्णु-पूजा की भावना अत्यन्त प्राचीन है। संसार में जिन देवताओं की पूजा लोक प्रिय हुई है उनमें से विष्णु का सर्वोच्च स्थान है। संसार के सब से प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेद में विष्णु का नाम आता है परन्तु ऋग्वेद के विष्णु और सूर्य में भेद करना कठिन है। आगे चलकर पौराणिक युग में जिन वैदिक देवताओं का विकास हुआ उनमें विष्णु को प्रधानता मिली और विष्णु ही समस्त संसार के कारण बन गये। ब्रह्मा, शिव तथा अन्यान्य देवता उनके अधीन शक्तियों के रूप में देखे गये। विष्णु का जो रूप हमें पुराणों में मिलता है उनके अनुसार वे क्षीरसागर में निवास करते हैं, लक्ष्मी उनकी पद-सेवा करती हैं, शेषनाग उनकी शय्या है, ब्रह्मा का जन्म उनकी नाभि से निकले कमल से हुआ है, गरुड़ उनका वाहन है, काले मेघ के समान उनके शरीर की आभा है, उनकी चारों भुजाएँ शंख, चक्र, गदा और पद्म से सुशोभित हैं, उनके गले में कौस्तुभ मणि की माला शोभायमान है और मस्तक पर मुकुट। वैकुण्ठ भी उनका निवासस्थान है। विशेषता यही है कि वैकुण्ठ की शोभा राजसी ऐश्वर्यों के कारण वर्णनातीत है और मरने पर वैष्णव भक्तों का वैकुण्ठ में स्थान मिलता है।

भारतवर्ष के धार्मिक इतिहास पर विचार करने से पता चलता है कि विष्णु की भक्ति का प्रचार भारत के प्रायः सभी भागों में हुआ। भागवत धर्म की परम्परा के अनुसार विष्णु ने स्वयं ही वैष्णव-धर्म का उपदेश ब्रह्मा को किया। ब्रह्मा से नारद को उसका ज्ञान हुआ। नारद ने इस अलौकिक धर्म को व्यास से बताया और फिर इसका सर्वत्र प्रचार

हुआ। जो भी हो यह तो निश्चित ही है कि वैष्णवधर्म भारत का अ
लोक प्रिय और व्यापक धर्म रहा है। जिन विद्वान् और भक्तों ने वै
धर्म का दार्शनिक विवेचन और प्रचार किया उनको जन्म देने का
प्रधानतः दक्षिण को ही है। इसका कारण यह है कि उत्तर भ
विदेशियों के निरन्तर आक्रमण से इतना आक्रान्त रहा कि इस का
लिये उसे अवकाश ही न मिला। जिन महात्माओं ने विष्णु-भक्ति
दार्शनिक विवेचन और प्रचार किया उनमें से प्रधान हैं रामानुजाच
मध्वाचार्य, विष्णु स्वामी, निम्बार्क, रामानन्द, चैतन्य और वल्लभाचा
विष्णु को ही ब्रह्म मानते हुए भी इन लोगों के सिद्धान्तों में बहुत कुछ
हैं। यह कहना अप्रासंगिक न होगा कि वैष्णव धर्म में समाज-सुधार
भावना को बहुत स्थान मिला और विभिन्न आचार्यों के ग्रंथ सामाजि
सुधार की इन भावनाओं से भरे पड़े हैं।

मनुष्य को ईश्वर का रूप देने की प्रवृत्ति कितनी प्राचीन है
कहना कठिन है। किन्तु यह प्रवृत्ति है स्वाभाविक। जब हम अ
भक्ति-भाजन का बहुत अधिक आदर करते हैं—उसके प्रति हमा
अपरिमित प्रेम हो जाता है तब हम उसमें ईश्वर का स्वरूप देखने ल
हैं। अवतारवाद में भी यही मानवीय प्रवृत्ति काम करती है। इ
प्रवृत्ति ने नर और नारायण को एक कर दिया। अवतारों की संख
बढ़ी, वे क्रमशः छः, दस और चौबीस हो गए। विष्णु के जिन अवता
का अधिक आदर हुआ वे हैं राम और कृष्ण। इन्हीं को लेकर हिन्द
साहित्य में भक्ति की धारा प्रबल वेग से प्रवाहित हुई। सूरदास औ
तुलसी जैसे महाकवियों ने अपनी मधुर और पवित्र वाणी से जो कीर्त
किया वह भक्तों के हृदय को आज भी आनन्दित कर रहा है।

उत्तर भारत में रामभक्ति का प्रचार करनेवाले सर्वप्रथम महात्म
रामानन्द जी थे, इनके पिता का नाम पुण्यसदन शर्मा और माता क
सुशीला था। बचपन से ही काशी जाकर इन्होंने वैष्णव धर्म के आचा
श्री राघवानन्द जी से शिक्षा ग्रहण की। ये अपने गुरु के परम प्रिय शिष
थे और उनके बाद उनके स्थानापन्न हुए। वैष्णव धर्म के आचार्य बनक
इन्होंने सारे देश में भ्रमण किया और अपने आराध्य सीताराम की भक्

और उपासना का खूब प्रचार किया। इनके सिद्धान्त के अनुसार छोटे-बड़े का कोई भेद नहीं है। इनके शिष्यों में कुछ नीच कहलाने वाली जातियों के लोग भी हैं। इन्हीं की कृपा से कबीर गुरुवाले बने और भक्तों में उनका आदर हुआ। यद्यपि कबीर और रामभक्ति की परम्परा में आने वाले अन्य सगुण उपासक कवियों एवं महात्माओं के सिद्धान्तों में आकाश-पाताल का भेद है किन्तु इसमें संदेह नहीं कि कबीर के उपास्य भी राम ही हैं। अपनी भावना के भेद से उनके स्वरूप में भेद का आ जाना दूसरी बात है। इनके अतिरिक्त उनके और भी कई शिष्य हुए परन्तु साहित्यिक दृष्टि से उनका महत्व अधिक नहीं है। आचार्य रामानुज केवल द्विजातियों को ही भक्ति का अधिकारी समझते थे। परन्तु इसके विपरीत जब रामानन्द ने जातिपाँति का भेद हटाकर रामभक्ति का उपदेश देना आरम्भ किया तो बहुत सी नीच कहलाने वाली जातियों के लोग भी उनके आश्रय में आकर कृतकृत्य हुए। रैदास भक्त जाति के चमार थे और सेन भक्त नाई। इसका यह तात्पर्य नहीं कि उच्च जाति के लोगों ने उनसे दीक्षा नहीं ग्रहण की। इसका परिणाम यह हुआ कि बहुत बड़ी संख्या में लोग रामभक्ति की ओर अग्रसर हुए। भक्तमाल के अनुसार रामानन्द जी के बारह शिष्य निम्नलिखित हैं-आनन्दानन्द, सुखानन्द नरहर्यानन्द, कबीर, सेन, धना, रैदास, पद्मावती, सुरसुरी, सुरसुरानन्द, भावानन्द और पीपा। रामानन्द जी का समय बिलकुल ठीक निर्धारित करना कठिन है किंतु प्राप्त सामग्री के आधार पर उसके आसपास पहुँचा जा सकता है। वैरागियों की परम्परा के अनुसार मानिकपुर में रामानन्द जी और शेख तकी का शास्त्रार्थ एक प्रसिद्ध घटना है। शेख तकी और कबीर में जो शास्त्रार्थ हुआ वह भी प्रसिद्ध है। शेख तकी दिल्ली के बादशाह सिकन्दर लोधी के समकालीन थे जिसका राज्यकाल विक्रमी संवत् १५४६ से १५७४ तक है। अतः महात्मा रामानन्द का समय इसी समय के आसपास निर्धारित किया जा सकता है। रामानन्द जी ने अपने प्रसिद्ध ग्रंथ श्री रामार्चनपद्धति में अपनी जो गुरुपरम्परा दी है उसके अनुसार रामानुजाचार्य चौदह पीढ़ी पहले से है। रामानुज की मृत्यु का समय संवत् ११९४ माना जाता है। यदि चौदह पीढ़ियों के लिए साढ़े तीन सौ

वर्ष मान लिये जायँ तब भी रामानन्द जी का समय वही विक्रम की १६ वीं शताब्दि का मध्य काल ठहरता है। किन्तु कबीरपंथी संवत् १४५५ को कबीर का जन्मकाल मानते हैं। कबीर के गुरु होने के कारण रामानन्द जी कबीर के समकालीन हुए। अस्तु यदि यह मान लिया जाय कि उनका शास्त्रार्थ जो शेख तकी के साथ हुआ था उनके अन्तिम दिनों में हुआ हो और उनकी आयु लगभग सौ वर्ष की हो तो उनका जन्म लगभग पन्द्रहवीं शताब्दी के मध्य में सिद्ध होता है। किन्तु 'भक्तमाल' की टीका में रामानन्द जी का जन्म संवत् १३५६ पाया गया है।

रामानन्द जी के दो संस्कृत ग्रन्थ मिलते हैं उनमें से एक है 'वैष्णवमताब्ज-भास्कर' और दूसरा 'श्री रामार्चनपद्धति'। हिन्दी में उनके कुछ पद ही मिलते हैं। हनुमान जी की आरती का एक पद बहुत प्रसिद्ध है। उसकी कुछ पंक्तियों का अवलोकन कीजिये—

आरति कीजै हनुमान लला की। दुष्टदलन रघुनाथकला की ॥
जाके बल भर ते महि काँपे। रोग सोग जाकी सिमा न चाँपे ॥

बहुत से लोगों ने रामानन्द जी के नाम पर रचनाएँ कर डाली हैं, किन्तु उन्हें देखकर यह कहना कठिन है कि ये रामानन्द जी के पद्य हैं।

रामभक्ति के विकास पर जब हमारी दृष्टि जाती है तब हमारा ध्यान सहसा वाल्मीकि रामायण की ओर जाता है। यों तो समस्त भारतीय साहित्य में क्षेपकों का इतना अधिक प्राधान्य है कि किसी भी ग्रन्थ की प्रामाणिकता के संबंध में विचार करते हुए एक समस्या आ खड़ी होती है। यही बात वाल्मीकि-रामायण के संबंध में भी है। संस्कृत-साहित्य के प्रसिद्ध विद्वानों ने वाल्मीकि-रामायण के प्रथम और सप्तम काण्ड की प्रामाणिकता पर संदेह प्रकट किया है। बीच के पाँच काण्डों के संबंध में भी जहाँ-तहाँ संदेह किया जा सकता है। तथापि यह कहा जा सकता है कि इन पाँच काण्डों का रूप अधिक विकृत नहीं हुआ। वाल्मीकि के राम तुलसी के राम से भिन्न हैं। वे एक मनुष्य हैं, एक लौकिक पुरुष हैं। वाल्मीकि के राम के संबंध में पढ़ते हुए हम धार्मिकता के धरातल से ऊपर रहते हैं और हमारे सामने राम का वह सुन्दर और लौकिक आदर्श विद्यमान होता है जिसे देखकर हमें विस्मय नहीं होता। हम

वास्तविकता के वातावरण में रहते हैं। राम के प्रति हमारी श्रद्धा होती है, आदर से हमारा मस्तक उनके सामने झुक जाता है। इसलिए नहीं कि वे परब्रह्म के अवतार हैं अपितु इसलिए कि वे मर्यादापुरुषोत्तम हैं। राम का वह आदर्श इतना लोकप्रिय हुआ कि काव्यों और नाटकों में उन्हें धीरोदात्त नायक के रूप में स्थान मिला। कालिदास जैसे महाकवि ने अपने प्रसिद्ध काव्यग्रन्थ रघुवंश में राम की कीर्ति का गुण गान किया है। उत्तररामचरित के रचयिता सरस्वती के वरद पुत्र भवभूति ने राम के हृदय का जितना सुन्दर चित्रण किया है और उसमें करुण-रस का जैसा सन्निवेश किया है, विश्वसाहित्य में उसका उदाहरण मिलना कठिन है। वाल्मीकि ने राम को न तो अवतार माना है और न विष्णु से उसका कोई संबंध ही दिखाया है। जिन दिनों बौद्ध धर्म का विकास अपनी चरम सीमा को पहुँच गया और दैवी शक्तियों का समावेश करके बुद्ध को देवत्व प्रदान किया गया, हो सकता है उन्हीं दिनों अवतारवाद की आवश्यकता समझ कर जिस प्रकार बुद्ध को विष्णु का एक रूप मान लिया गया उसी प्रकार असाधारण गुणों से युक्त होने के कारण राम को भी विष्णु का अवतार मान लिया गया हो। सबसे पहले वायुपुराण में राम को विष्णु का अवतार माना गया है। परन्तु यह कहना कठिन है कि वायुपुराण की रचना का ठीक समय क्या है। सुप्रसिद्ध विद्वानों के मतानुसार वायुपुराण का रचना काल ईसा से ५०० वर्ष पूर्व मान लिया जाय तो भी यह कौन कह सकता है कि वायुपुराण का वह अंश जिसमें राम को विष्णु का अवतार माना गया है उतना ही प्राचीन है। वाल्मीकि-रामायण के जो अंश प्रामाणिक नहीं हैं उनमें राम को विष्णु का अंश माना गया है और विष्णु के स्थान में राम को लेकर उनकी पुजा की भावना की प्रधानता है। विष्णु से राम बनकर विष्णु की महत्ता कम नहीं हुई। लोगों को एक ऐसे उपास्य देवता की प्राप्ति हुई जो देवत्व से ही नहीं वीरत्व से भी अलंकृत है। धीरे धीरे ज्यों ज्यों अवतारवाद का प्रचार बढ़ता गया त्यों त्यों विष्णु के अधिकाधिक रूपों का वर्णन ग्रन्थों में आता गया। मानव धर्म शास्त्र में जिसकी रचना ईसा की दूसरी शताब्दि के आसपास मानी जाती है उसमें विष्णु के केवल

छः अवतारों का वर्णन है। आगे चलकर शक्ति के रूप में सीता का भी समावेश होता है और विष्णुपुराण में तो स्पष्ट और पूर्ण रूप से रामभक्ति के दर्शन होते हैं। अध्यात्म-रामायण के राम और ब्रह्म में कोई अंतर नहीं रह जाता। किन्तु रामभक्ति की प्राचीनता का प्रश्न भागवत पुराण के समय पर बहुत निर्भर करता है। उसमें रामभक्ति का विशद रूप से वर्णन है। भागवत पुराण का समय बहुत से विद्वान् ग्यारहवीं शताब्दि मानते हैं परन्तु गोपीनाथ कविराज ने उसे अधिक प्राचीन बतलाया है। बहुत से लोग उनके पक्ष में हैं। जो भी हो ग्यारहवीं शताब्दि में तो रामभक्ति अपनी पूर्ण विकसित अवस्था में थी ही।

उत्तर भारतवर्ष पर जब मुसलमानों का पूरा आधिपत्य हो गया और विदेशी तथा विधर्मी शासन से जनता व्याकुल हो गई तब उसका ध्यान विशेष रूप से भगवद्भक्ति की ओर आकृष्ट हुआ। उसके हृदय में गौरव, स्वाभिमान और उत्साह के लिए कोई स्थान न रहा। अपने सामने अपने तीर्थ-स्थानों को अपवित्र होते और देव-मन्दिरों के स्थान पर मस्जिदों का निर्माण देखकर उसके हृदय में जो ग्लानि होती थी उसके रहते हुए भला वीरता के गीत कैसे गाये जा सकते थे। सारे देश में उदासी और निराशा का साम्राज्य फैल गया। केवल भगवान् की कृपा और उनके नाम का स्मरण करने के अतिरिक्त उसके लिये कोई दूसरा उपाय न था। दूसरी ओर देश में विलक्षण संप्रदाय बन गये थे तथा सिद्ध, कापालिक एवं नाथपंथी योगियों का प्रभाव बढ़ता जा रहा था। उस समय का धार्मिकजीवन भक्ति से शून्य था। केवल तीर्थाटन और कर्मकांड में ही धर्म की समाप्ति मानी जा रही थी। भक्ति के अभाव में धार्मिक-जीवन नीरस हो गया था। उपरिनिर्दिष्ट साधु-समाज ने रहे सहे धर्म को भी निस्सार कह कर लोगों के हृदय को अवलम्बनहीन बनाना आरम्भ कर दिया। वे साधु प्रायः योगसाधन और रहस्य की बातें किया करते थे। इन सब का परिणाम यह हुआ कि सर्वसाधारण जनता के हृदय से भक्ति, प्रेम और सरलता का प्रायः लोप होने लगा।

वास्तविक धार्मिक जीवन के लिए कर्म, ज्ञान और भक्ति की सामान्य-रूप से आवश्यकता होती है। इनके अभाव में धार्मिक जीवन पंगु हो

जाता है। उस समय भी वही दशा थी। साधारण जनता शुभ कर्मों और भक्ति-भाव से दूर हो अनेक प्रकार के अंधविश्वासों में जकड़ी जा रही थी। इसका तात्पर्य यह नहीं कि सारा देश ही अज्ञान के अंधकार में आवृत्त था। धार्मिक जीवन की जिस परम्परा का ऋग्वेद के समय में आरम्भ हुआ था वह क्रमशः आगे चली जा रही थी। पंडितमंडली पर इन बातों का प्रभाव नहीं पड़ा था और दर्शन उपनिषद् आदि धार्मिक ग्रन्थों का अध्ययन, अध्यापन और मनन अबाध रूप से देश में हो रहा था। परिणामस्वरूप जिस भक्ति की विमल सरिता आगे चलकर प्रवाहित हुई वह अपना रूप धारण कर चुकी थी। किंतु सब से बड़ी कमी यह थी कि पंडितसमाज का जनता से सीधा संबंध न था। जनता को इससे लाभ नहीं हो रहा था। इस बात की नितान्त आवश्यकता थी कि जनता उस भक्ति की सरिता में अभिषिक्त हो अपने हृदय को शीतल करती।

कवि जनता के हृदय को जहाँ भली भाँति समझता है, उसका प्रतिनिधित्व करता है, वहीं उसकी वाणी में वह अलौकिक शक्ति भी होती है जिससे जनता के हृदय को शक्ति, शांति और उत्साह मिलता है। भारतवर्ष की उस विषम अवस्था में भी यही हुआ। कवियों ने भक्ति की भावना को इसी प्रकार जनता के निराश हृदय में आशा का संचार करने के लिए जागृत किया। भक्ति की यह लहर इतनी तीव्र हो उठी कि उसमें न केवल हिंदू जनता ही प्रवाहित हुई अपितु वे मुसलमान भी प्रवाहित होने से न बच सके जिनके हृदय में सहृदयता थी। भक्तिकाल के मुसलमान कवियों की रचनाएँ इसका जीवित प्रमाण हैं। उस समय के व्यथित उत्तर भारत को दक्षिण भारत के भक्त महात्माओं से जो भक्तिरूपी अमृत प्राप्त हुआ उसने संजीवनी का कार्य किया। इनके उपदेश ने सगुणोपासना का क्षेत्र तैयार किया। दूसरी ओर मुसलमानों के सम्पर्क और भारतीय निराकार ब्रह्मवाद के मेल से एक नये भक्ति-मार्ग का विकास हुआ। इस मार्ग के निर्माण में उन साधुओं की उपासना पद्धति का भी विशेष प्रभाव पड़ा जिनका उल्लेख ऊपर हो चुका है। हठयोग सम्बन्धी बातों की चर्चा, कर्मकांड का विरोध, ईश्वर के नाम का निरन्तर जप और रहस्य के अन्वेषण का इनके उपदेशों में विशेष स्थान था। उस सामान्य भक्तिमार्ग

का विकसित रूप हमें कबीर की रचना में मिलता है। यह सामान्य भक्तिमार्ग जिसमें निराकार ईश्वर की उपासना को स्थान मिला इस्लाम की शिक्षा के विरुद्ध नहीं बैठता था। इस भक्तिमार्ग की विशेषता यह थी कि इसमें ज्ञान और भक्ति को उचित स्थान मिला। परन्तु धार्मिक कृत्यों की ओर से उदासीनता का भाव रहा। ईश्वर से प्रेम की वह भावना जिसमें दाम्पत्य प्रेम की प्रधानता है हिन्दी साहित्य में मुसलमानों से आई ऐसा बहुतों का मत है क्योंकि सूफ़ी धर्म में यह बात पाई जाती है। भारतवर्ष में तो निर्गुण और निराकार ब्रह्म ज्ञान का विषय रहा है प्रेम का नहीं। परन्तु यह ध्यान देने की बात है कि जहाँ सूफ़ी धर्म में ईश्वर को स्त्री के रूप में और स्वयं अपने को पुरुष के रूप में मान कर प्रेम प्रकट किया जाता है, वहाँ कबीर ने भारतीय परम्परा के अनुसार अपने को ही स्त्री और ब्रह्म को पुरुष माना है। वे कहते हैं 'हरि मेरा पीउ मैं हरि की बहुरिया'। भारतवर्ष का भक्ति-मार्ग ब्रह्म के सगुण और साकार रूप को लेकर चला था। फिर भी यह तो मानना ही पड़ेगा कि कबीर की प्रेम-भरी निर्गुण उपासना से जनता के हृदय में प्रेम का सञ्चार हुआ। इस वर्ग में मलूक, दादू, नानक आदि अनेक संत हुए।

मुसलमानों के भारतवर्ष में आने से पहले ही हिन्दुओं से उनका सम्पर्क आरम्भ हो गया था। उत्तर भारत में मुसलमानों का अधिकार स्थापित हो जाने के उपरान्त तो भारतवर्ष के धार्मिक विचारों पर कुछ न कुछ प्रभाव पड़ना स्वाभाविक ही था और पड़ा भी। भारतवर्ष में जो सूफ़ी महात्मा आए उन पर भी तत्कालीन भारतीय वातावरण का प्रभाव पड़ा। सूफ़ी विचारों के अनुयायी साधक कवियों ने सांसारिक प्रेम को अपनी कविता में वर्णन का विषय बनाकर उसी के बहाने ईश्वर-प्रेम को अपनी कविता में स्थान दिया। इन कविताओं का साहित्यिक महत्व है। कवियों ने कल्पित कहानियों का आश्रय लिया है किन्तु उन कहानियों का आधार और वातावरण नितान्त भारतीय है। मनुष्य का पशु, पक्षी और लता वृक्षों से जो पारस्परिक और सहानुभूतिपूर्ण सम्बन्ध दिखाया गया है यह भारतीयता का द्योतक है। इन कवियों में सब से ऊँचा स्थान मलिक मुहम्मद जायसी का है। इनके अतिरिक्त और भी कवि हुए

हैं जिनका साहित्य में स्थान है; जैसे कुतबन, मंझन और उसमान।

दक्षिण के जिन महात्माओं ने उत्तर भारत में वैष्णव धर्म का प्रचार किया उनमें से वल्लभाचार्य जी का बड़ा ऊँचा स्थान है। वे जहाँ परम भक्त थे वहीं धुरंधर विद्वान्। इन्होंने श्रीकृष्ण को ही परब्रह्म मानकर एक नये दृष्टिकोण से अपने धर्म का प्रतिपादन किया। इन्होंने सगुण ब्रह्म को ही ब्रह्म का असली रूप और प्रेम को ही उसका साधन बताया। कृष्णभक्त-कवियों ने इन्हीं भावनाओं से प्रेरित होकर पद रचना की। इन भावनाओं से युक्त श्री कृष्ण किसी महाकाव्य के नायक नहीं हो सकते थे। श्रीकृष्ण की बाललीला और उनका राधा के प्रति प्रेम महाकाव्य की सामग्री उपस्थित नहीं करता। यही कारण है कि कृष्ण को लेकर हिंदीसाहित्य में स्फुट पद्यों की रचना हुई। रामचरितमानस जैसे उच्चकोटि के प्रबंध काव्य लिखने वाले गोस्वामी तुलसीदास जी ने कृष्ण पर कुछ पद्य लिखे हैं। उन्होंने भी उन पर कोई प्रबंध काव्य नहीं लिखा। वस्तुतः देखा जाय तो कृष्ण का लोकरक्षक और धर्म-संस्थापक रूप ही लोगों के सामने न आया। परन्तु जो कुछ भी लिखा गया वह प्रेम और भक्ति से परिपूर्ण है। सूरदास, मीराबाई, नन्ददास, रसखान आदि कवियों की रचनाओं में जो आकुलतापूर्ण प्रेम के दर्शन होते हैं, उन्हीं के कारण हिंदी का साहित्य इतना सरस और गौरवपूर्ण है। राजनीतिक परिस्थिति के कारण उत्पीड़ित जनता को जो शांति मिलनी चाहिये थी वह निर्गुण कवि न दे सके। उनकी रचना में वह सरसता न थी, उसमें तन्मयता का अभाव था। दोषदर्शन और सुधार की भावना के साथ भक्ति का इतना मेल हो भी तो नहीं सकता। श्रीकृष्ण के प्रेमपूर्ण वर्णन से जहाँ एक ओर जनता का व्यथित हृदय शांत हो रहा था वहीं दूसरी ओर हिंदी कवियों के गौरव गोस्वामी तुलसीदास जी एक प्रबंध काव्य लिखकर मर्यादापुरुषोत्तम रामचन्द्र का वह स्वरूप जनता के सामने रख रहे थे, जिसने जनता के हृदय में साहस बल और उत्साह का संचार किया। लोगों के हृदय से निराशा दूर हुई, कर्तव्य का ज्ञान हुआ और जीवन की वास्तविकता की ओर उनका ध्यान आकृष्ट हुआ।

—:-०-:—

# द्वितीय अध्याय

## गोस्वामी तुलसीदास जी

गोस्वामी तुलसीदास जी का आविर्भाव हिंदी साहित्य के इतिहास में एक महत्वपूर्ण घटना है। हिंदी साहित्य को प्रौढ़ता प्रदान करने वाले कलाकारों में उनका अन्यतम स्थान है। काव्य की प्रत्येक शैली में रचना करके उन्होंने उसका परिमार्जन और परिष्कार किया। उनके रामचरितमानस को हम हिंदी का सर्वश्रेष्ठ प्रबंधकाव्य कह सकते हैं। उसके पीछे प्रबंध-काव्य की ओर कवियों का ध्यान आकर्षित हुआ। पहले भी कई प्रबंध-काव्य लिखे गये थे पर उनमें प्रायः सभी कवि असफल रहे। वीरगाथा-काल में पृथ्वीराजरासो ही एकमात्र ऐसा ग्रन्थ कहा जा सकता है, पर उसकी प्रामाणिकता में ही संदेह है। दूसरे उसमें अनेक प्रबंध-दोष भी हैं। व्रजभाषा में भी कई प्रबंध-काव्य लिखे गये पर सभी असफल रहे, इसके लिये अवधी ही उपयुक्त प्रमाणित हुई। तुलसीदास जी से पहिले भी अवधी में प्रेम-गाथाकारों ने उत्कृष्ट प्रबंध-काव्यों की रचना की थी। तुलसीदास जी ने काव्य की उस परंपरा को चरमोत्कर्ष पर पहुँचाया। कविकर्म की पूर्ति फुटकर पद्य रचना में भी हो सकती है पर कला कृति का उत्कृष्ट रूप प्रबंध-काव्य ही है। महाकवि तुलसीदास इस अर्थ में सर्वश्रेष्ठ कलाकार हैं। भाषा का सुन्दरतम रूप सूर के बाद तुलसी में ही दिखाई पड़ा। नन्ददास ने भी सुन्दर भाषा का प्रयोग किया है। सूर और नन्ददास दोनों ही व्रजभाषा के कवि थे उन्हें व्रज माधुरी मुग्ध किये थी। तुलसीदास जी ने अवधी में उत्कृष्ट रचनाएँ कीं उन्होंने अवधी को परिष्कृत कर उसे और भी साहित्यिक बना दिया। इतने बड़े कलाकार के संबंध में जिसने साहित्य-क्षेत्र में भाषा, भाव और प्रबंध-रचना की दृष्टि से अपना उच्चतम स्थान बना लिया हो, हम अब तक बहुत कुछ अनभिज्ञ हैं उनके जीवन के संबंध में कोई भी बात पूर्ण निश्चित नहीं। विद्वानों ने इधर काफ़ी अन्वेषण किया है तथा प्रचलित किंवदन्तियों की अन्तःसाक्ष्य और बहिःसाक्ष्य से परीक्षा करके कुछ निर्णय पर पहुँचने का प्रयत्न किया है। पर अभी तक विद्वान् एकमत नहीं हो सके हैं।

अंतःसाक्ष्य से तात्पर्य उन घटनाओं से है जिनका उल्लेख प्रसङ्गवश उनकी रचनाओं में हो गया है और जिनसे उनके जीवन पर कुछ प्रकाश पड़ता है। जनश्रुति है कि तुलसीदास अशुभ मुहूर्त में जन्म लेने के कारण माता पिता के द्वारा परित्यक्त कर दिये गये थे इसकी ध्वनि उनकी रचना में भी मिलती है।

"मात पिता जग जाई तज्यौ विधिहू न लिखी कछु भाल भलाई।" (कवितावली)
"तनु-जन्यो कुटिल कीट ज्यों, तज्यौ मातु पिताहूँ।" ( विनय पत्रिका )

वास्तव में अंतःसाक्ष्य से अनुमोदित किंवदन्तियाँ ही विश्वसनीय हैं। बहिःसाक्ष्य के आधार पर उनके जीवन के संबंध में कोई मत स्थिर करना उचित नहीं क्योंकि वे प्रायः सभी अप्रामाणिक हैं। बहिःसाक्ष्य से तात्पर्य उनके संबंध में लिखे गये जीवनचरितों से है अथवा अन्य कवियों की रचनाओं में आये हुए तुलसी संबंधी उल्लेखों से। जैसे रहीम का निम्नलिखित दोहा इस बात का समर्थन करता है कि तुलसी की माता का नाम हुलसी था।

"सुरतिय नरतिय नागतिय सब चाहति अस होय।
गोद लिए हुलसी फिरै तुलसी सो सुत होय॥"

तुलसी के संबंध में लिखे गए जीवनचरित क्यों अप्रामाणिक हैं इस बात पर हम प्रसंग आने पर विचार करेंगे यहां हम अंतःसाक्ष्य बहिःसाक्ष्य अथवा किंवदन्तियों के अधार पर उनके जीवन की बहु-सम्मत घटनाओं का क्रमिक उल्लेख करेंगे।

अपने संबंध में कुछ भी लिखना भारतीय साहित्यकारों की प्रकृति के विरुद्ध रहा है। औरों ने भी उनके सम्बन्ध में बहुत कम लिखा है। किसी महान् कलाकार का जीवन कैसा था—उसके सगे सम्बन्धी तथा सुहृद्गण अपना क्या महत्व रखते थे, वह किस देश में और किस समय पैदा हुआ था, ये ऐसे प्रश्न हैं जो प्रत्येक साहित्य के विद्यार्थी के मस्तिष्क में उठते हैं। इन प्रश्नों का ठीक ठीक उत्तर नहीं मिलता, अनुमान को लेकर ही हमें चलना पड़ता है। यही बात गोस्वामी तुलसीदास जी के संबंध में भी है। उनका जन्म कब हुआ था इसका उल्लेख उन्होंने कहीं भी नहीं किया। बाबा बेनीमाधवदास के गोसाईंचरित और बाबा रघुनाथदास के

तुलसीचरित में उनका जन्म सम्वत् १५५४ दिया है। गोसाईंचरित में तो 'श्रावण शुक्ला सप्तमी' तिथि भी दी है। प्रसिद्ध रामायणी पंडित रामगुलाम द्विवेदी तथा ग्रियर्सन ने भक्तों की जनश्रुति के अधार पर उनका जन्म सम्वत् १५८९ माना है, इस प्रकार उनकी आयु १२६ वर्ष अथवा ९१ वर्ष ठहरती है।

इनका जन्म उच्च कुल में हुआ था, जैसा कि इनकी रचनाओं से स्पष्ट है—

"दियो जनम सुकुल सरीर सुन्दर हेतु जो फल चारि को।"
"भलि भारत भूमि भले कुल जन्म, समाज सरीर भलो लहि के।
जो भजै भगवान सयान सोई, तुलसी हठ चातक ज्यों गहि के॥"

उनकी माता का नाम हुलसी था, रहीम ने कहा है—

"सुरतिय नरतिय नागतिय सब चाहति अस होय।
गोद लिये हुलसी फिरै तुलसी सों सुत होय।"

उनके पिता के नाम का उल्लेख न तो उनके ग्रन्थों में ही मिलता है और न अन्य किसी ने ही उनका प्रामाणिक उल्लेख किया है। किंवदन्तियों के अनुसार इनका सरजूपारी ब्राह्मण होना प्रसिद्ध है। दोनों जीवनचरितों में भी यही माना गया है गोसाईं चरित के अनुसार तो इनके पिता आत्माराम दूबे थे जो दूबेपुरवा में रहते थे "तुलसी परासर गोत दूबे पतियौजा के।" तुलसी चरित के अनुसार ये गाना के मिश्र थे। इनके पुत्र मुरारी मिश्र राजापुर के निवासी थे। इन दोनों चरितों को अप्रामाणिक मान लेने पर भी उनके सरयूपारी ब्राह्मण होने में तो कोई संशय नहीं रह जाता। जिस समय तुलसी काव्य-क्षेत्र में अवतरित हो रहे थे—व्रज भाषा ही काव्य की सामान्य भाषा स्वीकृत थी। उसी का अध्ययन करके कवि रचनाओं में प्रवृत्त होते थे। तुलसीदास की मातृ-भाषा अवधी थी इसीलिये उन्होंने अपनी रचनाएँ अवधी में कीं और सामान्यतया स्वीकृत काव्य-भाषा व्रज में भी अपना चमत्कार दिखाया। इधर कुछ लोगों ने उनका जन्मस्थान सोरों ( जिला एटा ) सिद्ध करके उन्होंने सनाढ्य ब्राह्मण प्रमाणित करने का प्रयत्न किया है। पर किसी पछाहीं कवि ने अवधी में रचना करने का साहस नहीं किया। अवधी भाषा के कवि अवधवासी

ही थे। यदि वे सोरों के निवासी तथा सनाढ्य होते तो उन्हें काव्य भाषा ब्रज को छोड़कर अवधी में काव्य-रचना करने की क्या आवश्यकता थी? कहा जा सकता है कि अवधी में प्रबन्ध काव्यों की सफल योजना को देख कर तथा राम की मातृ-भूमि अवध की भाषा होने के कारण ही सनाढय तथा ब्रजभाषा-भाषी होते हुए भी उन्होंने अवधी का भी अध्ययन किया और उसमें रचना की। पर अवधी के स्थानीय प्रयोगों का अधिक प्रयोग उनका अयोध्या के पास का निवासी होना ही सिद्ध करता है। अयोध्या के पास सरयूपारी ब्राह्मण ही प्रायः रहते हैं। विष के लिये 'माहुर', सच के लिए 'फुर', आपके लिये 'राउर', रसोइया के लिये 'सुआर आदि ऐसे प्रयोग हैं, जो अयोध्या के आसपास और बाँदा जिले में बोले जाते हैं तुलसीदास की रचनाओं में ऐसे प्रयोग अधिक मिलते हैं, 'जानकीमंगल' और 'पार्वतीमंगल' में तो ठेठ अवधी का प्रयोग हुआ है। जो भिन्न प्रांतवाले कवि के लिये असम्भव सा ही है।

जन्मस्थान के सम्बन्ध में मतभेद होने का मुख्य कारण तुलसी का यह वाक्य है—

"मैं पुनि निज गुरु सन सुनी, कथा सो सूकरखेत।
समझी नहिं तसि बालपन तब अति रहेउँ अचेत॥"

सूकरखेत को लेकर मतभेद है। सोरों ही शूकरक्षेत्र है, वहीं नरसिंह जी का मंदिर है जो उनके गुरु थे। जो 'वन्दौ गुरु-पद-कंज कृपा-सिन्धु नर रूप हरि' से स्पष्ट है। तुलसीदास का घर भी वहाँ एक कसाई के हाथ में है और वहाँ की मिट्टी कर्णमूल रोग को अच्छा कर देती है। तुलसी शुक्ल थे "दियो सुकुल जनम सरीर सुन्दर हेतु जो फल चारिको" इस प्रकार किंवदन्तियों के आधार पर ला० सीताराम व पं० रामनरेश जी त्रिपाठी ने सोरों (एटा) को ही उनका जन्मस्थान माना है एवं शब्दों तथा मुहावरों के कुछ स्थानीय प्रयोग भी ढूँढ़ निकाले हैं।

'स्वारथ के साथिन तज्यो तिजरा को सो टोटक, औचक उलटि न हेरो' में तिजरा से तिजारी नहीं पसली चलन का अर्थ बताया जाता है जो सोरों के आस-पास बोला जाता है। उसके लिए वहाँ आटे का पुतला बनाकर कुछ टोटका किया जाता है, उस पुतले की ओर मुड़कर

देखना मना है। इस प्रकार के स्थानीय प्रयोगों एवं किंवदन्तियों के आधार पर उन्हें सोरोंवासी सनाढ्य बताया गया। इस मत का मुख्य आधार गोस्वामी गोकुलनाथ कृत 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता' है।

'वार्ता' में गोसाईं जी को प्रसिद्ध कृष्ण-भक्त कवि नन्ददास का बड़ा भाई बताया गया है। नन्ददास सनाढ्य थे पर इस बात में केवल इतना ही तथ्य है कि तुलसीदास नन्ददास के गुरुभाई थे जैसा कि 'गोसाईं चरित' में भी लिखा है। इस मत की पुष्टि में दी गई युक्तियां ठीक नहीं है। किंवदन्तियों पर बिना कोई अन्य प्रमाण मिले पूरा विश्वास कर लेना युक्तिसंगत नहीं और स्थानीय प्रयोगों की बात भी कुछ अनिश्चित सी है। हम पीछे कुछ ऐसे प्रयोगों का निर्देश कर चुके हैं जिनसे उनका अयोध्या के निकट का निवासी होना प्रमाणित होता है। सोरों के स्थानीय प्रयोग संख्या में अपेक्षाकृत कम भी हैं। संभव है कि सत्संग के कारण अथवा विभिन्न स्थानों की यात्रा के अवसर में वे ऐसे प्रयोगों का ज्ञान प्राप्त कर सके हों। तिजरे वाला प्रमाण भी ठीक नहीं क्योंकि "दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता" की अप्रामाणिकता सिद्ध हो चुकी है। इसके रचयिता गोसाईं गोकुलनाथ जी का चरित्र भी इसमें लिखा है। किसी भक्त के लिए स्वयं अपनी गुणगाथा लिखना कठिन है। निश्चय ही उनके किसी शिष्य ने इसे बाद में बढ़ाया है। इसके संस्करण भी कई प्रकार के मिलते हैं जिससे उसकी प्रामाणिकता पर सन्देह होता है। यह औरंगज़ेब के बाद लिखा गया है। इसके आधार पर तुलसीदास जी को नंददास का भाई मानकर उन्हें सनाढ्य तथा सोरों के पास रामपुर का निवासी मान लेना युक्तियुक्त नहीं।

वास्तविक सूकरक्षेत्र गोंडा जिले में सरजू के किनारे एक पवित्र तीर्थ है जहां प्रतिवर्ष मेला लगता है। यहीं पर तुलसीदास जी ने गुरुमुख से राम की पावन कथा का श्रवण किया था। 'माहुर' 'फुर' आदि स्थानीय प्रयोगों को देख कर भी यही अनुमान होता है। सब से प्रबल प्रमाण इस मत में अंतःसाक्ष्य का है। भगवान की सेवा और उनका सामीप्य-लाभ भक्त का लक्ष्य होता है। सूरदास ने भी अपने को भगवान कृष्ण के पास पहुँचाया है। गोवर्धन पर श्रीनाथ जी के मन्दिर में सूरदास रहा करते थे।

वहीं से उन्होंने अपनी भावना द्वारा कृष्णजन्म पर नन्द के द्वार पहुँचने की कल्पना की है:—

"नन्द जू मेरे मन आनन्द भयो हौं गोवर्धन ते आयो,
तुम्हरे पुत्र भयो मैं सुनि के, अति आतुर उठि धायो।"

इसी प्रकार 'मानस' में भी जब राम, सीता, लक्ष्मण और निषाद प्रयाग से चित्रकूट जाते हुए जमुना पार करते हैं: —

'तेहि अवसर एक तापस आवा, तेज पुंज लघु वयस सुहावा ॥
कवि अलषित गति वेष विरागी, मन क्रम वचन रामअनुरागी ॥"
"सजल नयन तन पुलक निज, इष्ट देव पहिचानि।
परेउ दण्ड जिमि धरणि तल, दसा न जाय बखानि ॥"

इस प्रसंग में तुलसीदास जी ही की छाया प्रतीत होती है, विचार करने पर तीन बातें इस प्रसंग में विशेष ज्ञात होती हैं।

१. यह प्रसंग कथावस्तु से संबंधित नहीं है और न उसका उपकारक ही है। वह विरागी तापस एकाएक आता है। कहाँ चला जाता है, कौन है, इसका कुछ भी पता नहीं मिलता।

२. राम के दर्शन करने के लिए जहाँ भी ब्राह्मण तपस्वी आए हैं, राम ने स्वयं भी उनको प्रणाम किया है। इस प्रसंग में तापस तुलसीदास जी ही दण्डवत् करता है। राम उसको प्रणाम नहीं करते केवल हृदय से लगा लेते हैं।

"राम सप्रेम पुलकि उर लावा, परम रंक जनु पारस पावा ॥
मनहु प्रेम परमारथ दोऊ, मिलत धरे तनु कह सब कोऊ ॥"

भगवान प्रणाम करें यह तुलसीदासजी जैसे भक्त को अभीष्ट न था।

३. वह तापस 'सजल नयन तन पुलक' का अनुभव करता है, तुलसीदास जी के विचार से भक्त भगवान के शील स्वभाव पर मुग्ध होता है तभी उसका अनुराग दृढ़ होता है:—

"सुनि सीतापति सील सुभाऊ,
मोद न मन तन पुलक नयन जल सो नर खेहर खाउ।" (विनय पत्रिका)

मनुष्यता के लिए वह आवश्यक समझते थे कि मनुष्य भगवान् के गुणों पर मुग्ध होकर उनकी ओर अपनी वृत्तियों को रमा दे। शील की साक्षात् प्रतिमूर्ति राम को सामने पाकर वह तापस (तुलसीदास)

यदि 'सजल नयन तन पुलक' का अनुभव करने लगा तो आश्चर्य ही क्या! इष्टदेव में भक्त का यही अनुराग वे चाहते थे।

ये राजापुर के निवासी थे और इष्टदेव को अपने पास आया जान इन्होंने कथाप्रसंग के बीच भावना में अपने को वहां उपस्थित किया है। इसलिए अंतःसाक्ष्य के आधार पर इनका जन्म-स्थान राजापुर ही प्रमाणित होता है। यहीं से गोंडा जिले का शूकरक्षेत्र भी निकट है। यहीं उन्होंने मानस का श्रवण किया था। यहीं वास्तविक शूकरक्षेत्र है। सरयूपारीण ब्राह्मण ही यहाँ रहते हैं अतः इनका सरयूपारी ब्राह्मण होना ही संभव है।

इनका नाम रामबोला था, 'राम को गुलाम नाम रामबोला राम राख्यो।' बाबा रघुवरदास के तुलसीचरित में इनका नाम तुलाराम लिखा है। इनका बाल्यकाल बड़े संकट में बीता। जनश्रुति है कि अशुभ मुहूर्त में जन्म लेने के कारण इनके माता पिता ने इन्हें त्याग दिया था जैसा कि उनकी रचनाओं से भी ध्वनित होता है—

"मात पिता जग जाई तज्यो विधिहू न लिखी कछु भाल भलाई।"
"तनु तज्यो कुटिल कीट ज्यों तज्यो मात पिता हू।" (कवितावली)

निराश्रय तुलसीदासजी की दशा देखकर दुःख भी दुखित होता था।

"स्वारथ परमारथ साथिन सों भुज उठाय कहौं टेरे।
जनक जननि तज्यो जनमि करम बिनु विधि सिरज्यो अवडेरे॥
मोहुँ से कोउ कहत राम को, सो प्रसंग केहि केरे।
फिरेउं ललात बिन नाम उदर लगि दुखहु दुखित मोहि हेरे॥' (विनय पत्रिका)

मुनिया दासी इन्हें लेकर अपनी ससुराल चली गई थी और ५ वर्ष तक उनका पालन-पोषण करती रही। मरते समय उसने इन्हें अपनी सास चुनिया को सौंप दिया था। बाबा नरहरिदास को तुलसीदास इसी दासी के पास मिले थे। इस प्रकार बचपन से ही भाग्यहीन की भाँति इनको स्थान-स्थान पर भटकना पड़ा। कुछ लोगों ने इस पर यह भी कल्पना की कि वे भीख मांगते फिरते थे।

'द्वार द्वार दीनता कही काढ़ि रद परि पाहूँ।
हैं दयालु दुनि दस दिसा दुख दोष दलन छम
कियो न समाषन काहूँ।'

विचार करने पर ज्ञात होता है कि इस उद्धरण का तात्पर्य यह नहीं है कि वे भीख मांगते फिरते थे। भगवान् से विनय करते हुए जब वे याचना करते हैं तब वे कहते हैं कि द्वार-द्वार पर टुकड़े मांगता फिरा, भगवान् के सम्मुख पहले ही याचना की होती तो क्यों मुझे सब के आगे हाथ पसारना पड़ता। इसमें संदेह नहीं कि उनका बाल्यकाल कष्ट में ही व्यतीत हुआ, इन्हें कारणवश माता पिता के स्नेहमय हाथों की छाया प्राप्त न हो सकी थी।

बाबा नरहरिदास इनके गुरु कहे जाते हैं और उनका स्मरण भी इन्होंने मानस के आरम्भ में किया है:—

"बंदउँ गुरुपद कंज, कृपासिंधु नररूपहरि।
महामोहतमपुंज, जासु बचन रविकरनिकर॥"

नरहरिदास ही इन्हें अपने साथ रामानंद के पास ले गए। नरहरिदास के संरक्षण में इनकी शिक्षा दीक्षा प्रारम्भ हुई। कुशाग्रबुद्धि यह थे ही। अध्ययन-काल में ही इन्होंने अपूर्व प्रतिभा और मेधा शक्ति का परिचय दिया, बहुत शीघ्र ही इन्होंने नाना पुराण निगमागम का ज्ञान प्राप्त कर लिया। अध्यापक शेष सनातन, जो उस समय के बहुत ही प्रसिद्ध विद्वान् थे, से भी इन्होंने शिक्षा प्राप्त की। शास्त्रों का अध्ययन बहुत कुछ इन्हीं के पास बैठकर किया। बाबा नरहरिदास जी ने शूकरक्षेत्र में इन्हें राम की पावन कथा का श्रवण कराया, उस समय यह बालक ही थे "तब अति रहेउँ अचेत।" राम की मधुर कथा से वे उसी समय से प्रभावित हो गये थे। राम के प्रति उनका अनुराग जागृत हो चला था। पर मादक युवावस्था में भक्ति के पूर्ण विकास का अवसर न था। उस समय राम-भक्ति का अंकुर ही जम सका जो आगे चल कर इनकी पतिव्रता स्त्री की मधुर, पर झिड़की भरी फटकार से पल्लवित हुआ। तुलसी का दृढ़ और स्नेह भरा अनुराग रमणी से राम की ओर उन्मुख हो गया। लौकिक प्रेम की तीव्रता आध्यात्मिक प्रेम की तीव्रता में परिणत हो गयी।

१५ वर्ष बाद जब वे अपनी शिक्षा पूरी करके वापस लौटे तब यमुना पार के किसी भारद्वाज गोत्रवाले ब्राह्मण की कन्या से इनका विवाह हुआ। तुलसी-चरित्र में लिखा है कि इनके तीन विवाह हुए थे।

तीसरी पत्नी का नाम बुद्धिमती था और उसके यहाँ इनको दहेज में ६ हज़ार रुपये मिले थे। इसी स्त्री की फटकार पर वे विरक्त हुए थे। पर तुलसी चरित्र की तीन विवाह वाली बात पर विश्वास नहीं किया जा सकता। एकपत्नीव्रत का उपदेश करने वाले बाबा तुलसीदास ने तीन विवाह किये हों यह सम्भव नहीं जान पड़ता और कहीं इसका कोई उल्लेख नहीं है। तुलसी चरित्र को प्रामाणिक भी नहीं कहा जा सकता। इसके केवल ५३ पद ही सामने आए हैं ज्येष्ठ १९६९ की मर्यादा में इन्द्रदेव नारायण ने इस ग्रन्थ की सूचना दी थी पर तब से यह ग्रन्थ प्रकाश में नहीं आया। किसी बड़े ग्रन्थ के जिसमें १३३९६२ पदों के होने का दम भरा जाता हो केवल ५३ पदों को देखकर कुछ निर्णय नहीं किया जा सकता। दूसरे इसमें दी हुई घटनाएँ इतिहास से भी विरुद्ध पड़ती हैं, अतः इनका मत विश्वसनीय नहीं है।

मत वैचित्र्य इस युग की विशेषता है किन्हीं आलोचकों ने

'मेरे व्याह न बरेखी जाति-पाति ना चहत हौं।'

को देखकर यह अनुमान लगाया कि उनका विवाह हुआ ही न था। अपने अनुमान की पुष्टि में तुलसीदास द्वारा की गई स्त्रीजाति की निन्दा को प्रस्तुत किया 'ढोल गँवार सूद्र पसु नारी'। उनका कहना है कि वे जन्म भर वैरागी रहे अतः स्त्रियों के संपर्क में न आने के कारण वे उनके सद्गुणों से परिचित न हो सके और इसी कारण उन्हें कहना पड़ा 'प्रमदा दुख की खानि'। परन्तु यह अनुमान गलत है। उनके विवाह के सम्बन्ध में इतनी बद्धमूल किंवदन्ती पर अविश्वास करना युक्ति-संगत नहीं और फिर अंतःसाक्ष्य से भी यह प्रमाणित होता है कि पत्नी के उपदेश से इन्हें वैराग्य हुआ था। कहते हैं कि एक बार वृद्धावस्था में ये राजापुर गए तब इनकी पत्नी ने इनके साथ चलने का आग्रह किया। गोसाईं जी ने उनको साथ लेना अपने-आश्रम-धर्म के विरुद्ध समझा तब उनकी पंडिता पत्नी ने कहा :—

"खरिया-खरी-कपूर लौं उचित न पिय तिय त्याग।
कै खरिया मोहिं मेलि कै अचल करहु अनुराग॥"

दोहावली में यह दोहा इस प्रकार है—

"खरिया खरी कपूर सब उचित न पिय तिय त्याग ।
कै खरिया मोंहि मेलि कै विमल विवेक विराग ॥"

'मेरे व्याह न बरेखी जाति पाति ना चहत हौं ।' कहने का तात्पर्य केवल इतना है कि मुझे संसार से कोई मतलब नहीं है संसार भले ही मुझे बहिष्कृत कर दे, मैं अपनी धारणा नहीं बदल सकता । मुझे व्याह तो करना नहीं है । भगवान् की भक्ति और तज्जन्य आनन्द का अनुभव ही उनकी दिनचर्या थी, उसमें भी जो बाधक बने उसकी उपेक्षा कर देना वे अपना कर्त्तव्य समझते थे ।* भगवान् के प्रेम में मतवाली मीरा को जब उसके घरवालों ने कष्ट देना आरम्भ किया तब तुलसीदास जी ने उसके पत्र में लिख भेजा था—

"जाके प्रिय न राम वैदेही ।
तजिये तिन्हें कोटि वैरी सम यद्यपि परम सनेही ।
नाते सबै राम के मनियत सुहृद सुसेव्य जहाँ लौं ॥"

वैरागी होने के कारण उनके हृदय में स्त्री-जाति के प्रति सद्भावना न थी यह कहना भी गलत है, क्योंकि मानस में स्त्री-चरित्रों का जितना सुन्दर सृजन तुलसी ने किया है संसार के साहित्य में ऐसे स्त्री-चरित्रों की सृष्टि अभी तक नहीं हो सकी । सीता अद्वितीय है । वैसे भी तुलसीदास जी ने स्त्री जाति के महत्व को स्वीकार किया है मंदोदरी का उपदेश न मानने से ही रावण का पतन हुआ । बालि ने सहधर्मिणी तारा का उपदेश न सुना वह अपने बल के मद में भूला हुआ था । राम के मुख से तुलसीदास जी ने उसी स्थान पर कहलाया है—'नारि सिखावन करसि न काना' । इससे ज्ञात होता है कि तुलसीदास जी ने स्त्री-जाति के अधिकार को स्वीकार अवश्य किया है ।

उन्होंने स्त्री-जाति की निन्दा नहीं की । वैरागी होने के कारण काम-वासना को अध्यात्म मार्ग में बाधक समझ कामवासना को प्रोत्सा-

* प्रसिद्ध इतिहासज्ञ गौरीशंकर हीराचन्द जी ओझा ने यह प्रमाणित कर दिया है कि मीरा का परलोकवास १६०३ में हुआ था । इस प्रकार मीरा को पत्र लिखने वाली किंवदन्ती असत्य सिद्ध होती है । यह पद विनयपत्रिका में आया है ।

